कुशल, प्रतापशाली तथा महान् कीर्तिशाली था। एक दिन तरुणावस्था में राज्य करने वाले इस सुदत्त राजा के सामने कोतवाल चुराई हुई चीजो के साथ चोर को पकड लाया और बोला—हे महाराज! इस चोर ने घर के मालिक को जान से मारकर इन चीजो को चुराया है। राजा ने ब्राह्मण विद्वानों से पूछा—इसे किस प्रकार दण्डित किया जाये? उन्होने कहा—चौराहे पर खडा कर इसके हाथ, नाक, कान काट लिये जायें और आँखें निकाल ली जावें। राजा के पुन: पूछने पर विप्रवर बोले—इसको दण्ड देने और न देने का पाप-पुण्य भी आपको ही लगेगा। यह सुनकर राजा भोगो से विरक्त हो गया और सोचने लगा—नृपगण संसार मे ऐसा पापार्जन कर राज्य का उपभोग करते है। निश्चय से इस राज्य मे मुझे नरक की प्राप्ति होगी। इसलिए इस राज्य को आज से ही हमारा दूर से नमस्कार। अगर यह राज्य कल्याणकारी होता तो तीर्थंकर देव, चक्रवर्ती आदिक महापुरुष इस राज्य का क्यो त्याग करते? इस प्रकार चिरकाल तक विचार कर, इस सुदत्त राजा ने राज्य छोडकर उसी समय तप धारण कर लिया। (३८-४७)

यह वृतान्त सुनकर यशोमति अपने मित्र से बोला—मित्र, यदि यह साधु राजा है, तो आओ हम इस मुनिराज के चरणकमलो को नमस्कार करने चलें। इस समय उन्हे प्रणाम करने की मेरी तीव्र इच्छा हो रही है। फलत: दोनो मुनिवर के दर्शन करने पहुँचे। वे मुनिराज चन्द्र के समान थे, दीप्ति से सूर्य के समान थे, समुद्र की तरह गम्भीर थे, सुमेरु पर्वत के शिखर के समान स्थिर थे, वायु की तरह नि सग थे और रत्नत्रय से विभूषित थे। उन मुनिराज की तीन प्रदक्षिणा देकर, चरणों मे नमस्कार कर, राजा और सेठ, दोनो बैठ गये। उसी समय मुनिराज अपनी समाधि को पूर्ण कर शिलातल पर बैठ गये, और दोनो भव्यो को धर्म-वृद्धि का आशीर्वाद देकर प्रसन्न किया।

यशोमति ने तीव्र तप से देदीप्यमान उन मुनिवर को देखा। काललब्धि के निकट आ जाने पर उस राजा को भोगो से वैराग्य प्राप्त हो गया। (४८-५३)

राजा सोचने लगा—इस प्रकार के असाधारण गुणो से परिपूर्ण, मुक्ति के साधक परम पवित्र मुनि को मारने का मैंने सकल्प किया। इस जघन्यतम पाप का प्रायश्चित अपना शिरश्छेद ही हो सकता है। राजा को मृत्यु के लिए तत्पर जानकर मुनिराज बोले—हे राजन्! आपने जो मन मे मृत्युवरण करने का विचार किया है वह ठीक नहीं है। हे भव्य! पूर्व सचित पाप आत्मनिन्दा और गर्हा से शीघ्र ही नष्ट हो जाते है। बुरे विचारो से, शिरच्छेदन करने से कभी पूर्वोपार्जित कर्म नष्ट नहीं होते हैं। राजा ने साश्चर्य कहा—आपने मेरा अभिप्राय जान

लिया ! आप महाज्ञानी और तपस्वी हैं । कृपया मेरे इस निकृष्ट अपराध को क्षमाकर कृतार्थ करें और प्रणाम स्वीकार करें । मुनिराज ने सरल मन से उसे क्षमादान कर मुनिधर्म का व्याख्यान किया । उन्होंने कहा—यह मुनिधर्म अहिंसामय है तथा उत्तम क्षमा और मार्दवादि दश धर्मों से विभूषित है । सुख-दुख और निन्दा-प्रशंसा मे समबुद्धि होने से यह वृद्धिगत होता है । यदि कोई पापी अज्ञानी जीव क्रोध से जैन साधु को गाली या अशिष्ट वचन बोलता है, लाठी आदिक से पीटता है, खीचता है, या शस्त्रो से घात करता है तो मुक्तिसाधक आत्महित के इच्छुक मुनिजन कर्मों की निर्जरा के लिए उन सभी उपसर्गों को समता भाव से सह लेते हैं । तथा प्राणो का अन्तकाल उपस्थित होने पर भी कभी भी क्रोध नही करते हैं । (५४-६५)

यह सुनकर राजा सहर्ष अपने मित्र से बोला—तपस्तेज, कषायाभाव, अपरिग्रह, अमूढता, ज्ञानत्व, समता, बलशालिता, निर्ममत्व आदि गुण इन दिगम्बर साधुओ मे असाधारण रूप से विद्यमान रहते हैं । उनकी ज्ञानगरिमा एव सर्वज्ञता देखकर मेरे मन मे यह जिज्ञासा हो रही है कि हमारे पूज्य माता-पिता और पितामह-पितामही मरकर कहाँ गये ? मुनिराज ने उत्तर मे कहा—राजन् ! आपके पितामह कीर्त्यौघ जिनदीक्षा धारणकर सल्लेखनापूर्वक मरकर ब्रह्मोत्तर विमान मे महा ऋद्धिधारी देव हुए जहाँ वह देव कभी क्रीडाशैल पर, कभी भवनो मे और कभी वनो मे अपनी देवियो के साथ क्रीड़ा करता है । कभी मधुर ध्वनि वाला गान सुनता है, कभी देवियो के मनोहर नृत्य को देखता है, और कभी जिनेन्द्र के कल्याणको मे, कभी अकृत्रिम चैत्यालयो मे जिनदेव की पूजा करता है । (६६-७२)

और जो आपकी माता अमृतदेवी थी, उसने विष खिलाकर अपने पति को मार डाला था अत: शीलभग के कारण उत्पन्न पाप के उदय से भयकर महा कुष्ठ की तीव्र वेदना को भोगकर, रौद्र ध्यान से मरकर तमःप्रभा नाम के नरक मे गयी है । वह उस नरक मे छेदन भेदन, शूली पर चढ़ाना, महाताडन, मारण, अग्निमे डालना, वैतरणी नदी मे डुबोना आदि महान् तीव्र दु:खो को भोग रही है ।

राजा यशोधर आपके पिता थे और चण्डिकादेवी की भक्ति करने वाली उनकी चन्द्रमती माता थी । उन दोनो मूर्खों ने अपने ही हाथ से चण्डिका देवी के आगे आटे का मुर्गा बनाकर पाप की शान्ति के लिए तथा विघ्नो का शमन करने के लिए, मुर्गे की बलि चढ़ाई ।

उस महा पापकर्म के उदय से तुम्हारी माता ने विष देकर दोनों को मार

डाला। वे दोनों मरकर छह जन्म तक तिर्यग्योनि मे उत्पन्न होकर घोर दुःखो को भोगते रहे हैं। पहले जन्म मे यशोधर मोर हुआ और चन्द्रमती ने श्वान की पर्याय ग्रहण की। दूसरे जन्म मे यशोधर सेलु हुआ और चन्द्रमती कृष्ण सर्प। तीसरे जन्म मे यशोधर रोहित मत्स्य और चन्द्रमती शिशुमार। चौथे जन्म मे वे क्रमशः बकरा-बकरी हुए। पांचवे मे यशोधर पुन बकरा और चन्द्रमती भैंसा हुई। तथा छठे जन्म मे वे क्रमश मुर्गा और मुर्गी हुए। इन पर्यायो मे तुमने उन्हे भरपूर कष्ट दिया और उन्हे मारकर उनका मांस खाया और खिलाया, पितरों को स्वर्ग मे तृप्त करने के उद्देश्य से। अन्त मे मुर्गा-मुर्गी श्रावकधर्म का पालन करने के कारण मरकर आपकी कुसुमावली रानी के गर्भ से क्रमश अभयरुचि और अभयमती नामक पुत्र पुत्री युगल हुए जो कालान्तर मे क्षुल्लक-क्षुल्लिका बने।

मुनि से अपने पूर्वजो का जीवनवृत्त सुनकर राजा अत्यन्त भयभीत हो गया, और अपने मित्र के मुखकमल को देखते हुए पूर्वोपार्जित पाप की चिन्ता करता हुआ विलाप करने लगा।

यदि चण्डिकादेवी की पूजा करने मे आटे के मुर्गे के मारने पर मेरे पितृजनो ने पाप से इस प्रकार कुयोनि पाकर दुःख भोगे, तब तो मित्र! मैं क्या होऊँगा? मुझ पापी ने स्वय अपने हाथो से असख्य जलचर, थलचर और नभचर जीवो का बध किया है। इस प्रकार विलाप एव पश्चात्ताप करते हुए यशोमति राजा से कल्याणमित्र ने कहा—मित्र! क्षुद्र जन्तु की तरह व्यर्थ ही विलाप क्यो करते हो! सभी जीवो के हितकारक, जिनधर्म छोडकर, पूर्वोपार्जित कर्मों से रक्षा करने के लिए अन्य कोई भी धर्म समर्थ नही है। तब राजा ने कहा—मित्र! मुनिराज से ऐसा आप निवेदन करे, जिससे वह शीघ्र ही मुझे पापकर्मो का क्षय करने के लिए विस्मयकारी तप (दीक्षाव्रत) दे दें।

सेठ ने राजा यशोमति को दीक्षा के लिए तत्पर जानकर कहा—हे राजन्! दीक्षा लेने मे जल्दी न करो पहले अपने पुत्र को राजतिलक करो। पीछे हम और तुम दोनो दीक्षा लेकर तप करने वन चलेंगे। राजा ने उत्तर दिया—मित्र, गृहवास मे विरक्त होने वाले पुरुष को पुत्र तथा राज्य की चिन्ता करने की क्या आवश्यकता है! आज ही पुत्र को सारा राज्य सौप दिया जाये और जिनदीक्षा स्वीकार कर ली जाए। (८२-८८)

यह जानकर सभी रानियाँ आभूषण उतारकर विलाप करती हुई वन मे आयी और उसी समय मै भी बहिन के साथ सामन्तगण और मन्त्रिमण्डल लेकर

बन में पहुँचा। उस समय राजकीय चिह्नो को छोड़कर राजा यशोमति मुनिराज के पास बैठे हुए थे। तब मैंने (अभयरुचि ने) उनसे निवेदन किया—जैसे लोक मे चन्द्र, सूर्य, विवेक और शील के बिना क्रमशः रात्रि, कमलिनी, विद्वान और नारी शोभा नही पाते, उसी तरह हे नाथ, आपके बिना न सारी प्रजा शोभा पा सकती है और न आपकी पत्नियाँ अदीन हो सकती हैं। इसलिए अभी आप दीक्षा धारण न करें। उत्तर मे राजा ने दृढ़तापूर्वक तप करने की अपनी प्रतिज्ञा दुहरायी और कहा कि मुनिराज द्वारा कथित पूर्वभवो के वृतान्त ने ही वस्तुत हमारे जीवन को एक नया मोड़ दे दिया है। उसी को सुनकर हम दोनो भाई-बहिन मूर्छित हो गये। सचेत होने पर माता-पिता और परिजनो ने मूर्छा का कारण पूछा। तब मैंने अपने पूर्वभवो की कथा को विस्तार से कह सुनाया। उसे सुनकर यशोमति और भी दृढ निश्चय के साथ सविग्न हो गया और फिर अपने मित्र से बोला—यह अभयमती कन्या अहिच्छत्र कुमार को सौंप दो और शीघ्र ही युवराज अभयरुचि का राज्याभिषेक कर दो ताकि कर्मक्षयकारी जिनदीक्षा को और अधिक सक्षमतापूर्वक धारण कर सकूँ। पिताश्री के वचन सुनकर मैं विरक्त हो गया और उनसे निवेदन किया कि अब मैं भोगकथा सुनने का इच्छुक नही हूँ बल्कि बहिन अभयमती के साथ मुक्ति प्राप्ति के लिए निर्दोष तप करूँगा। (८९-१०८)

संसार के भोग नरक के मार्ग हैं। सर्पों के समान दुःखदायी है, चचल है। धर्म-विनाशीक है और दुर्गतियो मे भ्रमण कराने वाले है। इन भोगो का उपभोग मैं कैसे कर सकता हूँ! यदि कुए मे पतन होना है तो हाथ मे दीपक लेने से क्या लाभ? शास्त्रज्ञ सेठ ने उत्तर दिया—दीक्षा ग्रहण करने वाले राजा लोग ज्येष्ठ पुत्र को राज्यपद सौप देते है, यह सनातन मार्ग है। राजा के अभाव मे मन्त्री, सेनापति आदिको का अभाव हो जाता है। मन्त्री और सेनापति आदि रक्षको के अभाव होने से प्रजा का अभाव हो जाता है, प्रजा तथा गृहस्थो के अभाव से योगि जनो का होना कठिन है। गुरुओ के अभाव होने से धर्म का अभाव हो जाता है। और धर्म के अभाव मे प्राणियो को दुःख होता है। ससार की इस व्यवस्था को बनाने के लिए ही विवेकशील पुरुषो ने क्षात्रधर्म का विधान किया है। इसलिए हे विवेकशील पुत्र, कुछ दिनो के लिए पिता के इस राज्यपद को स्वीकार करो और बाद मे यथायोग्य विचार कर लेना। तब मैंने राज्याभिषिक्त होना स्वीकार कर लिया। साथ ही निर्दोष तप करने का भी दृढ़ निश्चय कर लिया। पिताश्री यशोमति ने सभी के समक्ष मेरा राज्याभिषेक किया और तुरन्त ही राज्यलक्ष्मी को तृणवत् छोड़कर जिनदीक्षा धारण कर ली। (१०९-११८)।

अष्टम सर्ग

मैं अभयरुचि अपनी समस्त राज्यलक्ष्मी को अपने अनुज यशोधन को विधिपूर्वक सौंपकर सुदत्ताचार्य के चरणों मे अपनी इस छोटी बहिन के साथ दीक्षा के लिए गया। मुनिराज बोले अभी तुम दोनों अत्यन्त सुकुमार बालक हो, अतः दुर्धर दीक्षा योग्य नही हो। अभी क्षुल्लक दीक्षा धारण करो। फलतः हम दोनों ने गुरु की आज्ञा को अनुल्लघ्य मानकर विधिपूर्वक कर्मरंज को धोने के लिए, मन-वचन कार्य की शुद्धिपूर्वक इस क्षुल्लक पद की दीक्षा धारण कर ली। सम्यक्त्व, बारह व्रत, सामायिक व्रत, पोषधोपवास, सचित्त-त्याग, रात्रि-भोजन त्याग, ब्रह्मचर्य, आरम्भ-त्याग, परिग्रह-त्याग, अनुमति-त्याग और उदिृष्टाहार त्याग श्रेष्ठ श्रावकों की ये ग्यारह प्रतिमाऐं हम दोनो ने उस समय स्वीकार कर ली। उस समय हमारी माताए गधारिणी नामक गणिनी के साथ साधनापूर्वक शास्त्र-पठन करती थी। जो हितकारी योगी रागवर्धक कथा के व्याख्यान मे मूक सदृश थे, कथाओं के माध्यम से आगमों की व्याख्या करते थे, कुशास्त्र सुनने मे बधिर थे, ज्ञान-नेत्रवान थे, तीर्थयात्री थे, कठोर ब्रह्मचारी थे, दयालु थे, जिनवाणी के पालन मे दक्ष थे, कामशत्रु विजयी थे, कर्मक्षय करने मे क्रूर थे, जिनका चित्त जाज्वल्यमान था, परिषह-विजयी थे, कर्मबध से सासारिक सुखो के लोभ से रहित थे, त्रैलोक्य के अविनाशी राज्य पद पाने की तीव्र लालसा से युक्त थे, इद्रिय सुखो की कामना से रहित थे, तथा अनन्त सुख की प्राप्ति के इच्छुक थे, ऐसे गुणों के धारक साधुओं के साथ भव्य जनों को मोक्ष का उपदेश देते हुए, जैन धर्म के प्रभावक, धर्म, सवेग, ज्ञान तथा ध्यान मे परायण, महासूरि सुदत्त नामक आचार्य, आज एक प्रहर बीतने पर आपके नगर के पास पधारे। (११-१७)

हे राजन्! जब अपनी इच्छा से चर्या के लिए हम दोनो आपके नगर में प्रवेश कर रहे थे कि इस नगर मे राजमार्ग से आपके सेवक हम दोनों को पकड़-कर आपके पास ले आए। यहा आपने जो पूछा, मैंने जो अनुभव किया, सुना और देखा वह सब आपसे कह दिया। ब्रह्मचारी के वचन सुनकर देवी का मन विरक्त हो गया। व्रत ग्रहण किए बिना ही सर्व प्राणियों की हिंसा सदा के लिए शीघ्र ही देवी ने सर्वथा छोड़ दी। प्रसन्न उस देवी ने उस वन को सर्व ऋतुओं के फल, फूल और पत्रों से सुशोभित कर दिया और अस्थि-चर्म से रहित कर दिया। उसने अपना भयंकर रूप छोड़कर विक्रिय ऋद्धि से वस्त्राभूषणो से सुसज्जित सुन्दर और सौम्य रूप बना लिया। अक्षतादि द्रव्यों से दोनों को अर्घ्य चढ़ाया। फिर वह निष्पात्मा चरणो मे गिरकर विनय-भाव से बोली—हे नाथ! मुझे इस ससार-सागर से बचाओ। कृपया बताएं—मुझे क्या करना

चाहिए। (१८-२४)

क्षुल्लक दयार्द्र होकर अपने चरणो मे पतित तथा भय से कंपित देवी से बोले—व्यर्थ का प्रलाप मत करो। इस ससार मे धर्म के अतिरिक्त जीवो का और कोई दूसरा प्रभावक रक्षक नही है। अपने कर्म से यह जीव अकेला ही पैदा होता है। अकेला ही मरता है, चतुर्गति रूप अनेक भवो मे, चिरकाल तक भ्रमण करता है। अकेला ही सुखी, दु:खी, धनी, निर्धन तथा अनेको वेषो को धारण करता है, और रोगी-निरोगी अकेला ही होता है। इस ससार मे उसका कोई भी सहायक नही है। इसलिए हे देवी, जीवदया का पालन करते हुए पाप तथा दु ख रूपी वन को दावानल रूप जैनधर्म का पालन करो। देवी ने तब ससरण को दूर करने वाली जिन दीक्षा देने का निवेदन किया। उत्तर मे क्षुल्लक ने कहा—आगम मे नारक, निर्दम्य और देवो को दीक्षा का विधान नही है। सप्तव्यसनी, निर्दयी, पापचारी, समारम्भी, कृष्ण लेश्या के धारक तीव्र कषायी जीव नरक गति मे जाते हैं। देव, शास्त्र, गुरू के निन्दक मिथ्यात्वी, अव्रती, मायाचारी, आर्तध्यानी, प्रवचक नील लेश्या वाले जीव, तिर्यञ्च गति मे जन्म लेते है। इनकी दीक्षा-क्रिया नही होती है। (२६-३५)

इन्द्रिय विजयी, निर्मल, व्रत और शीलव्रतो से विभूषित, ज्ञानी, पापो से भयभीत, तप-क्लेश को सहने वाले जीव यथायोग्य स्वर्गों मे जाते है। जैन धर्म के यथार्थ पालक, निर्लोभी, निर्मल चित्त से युक्त, देव, गुरु और शास्त्रो की विनय करने वाले दश धर्म से विभूषित, सद्‌गुणो के धारक तथा समाधि-मरण करने वाले, सम्यग्दर्शन से विशुद्ध जीव स्वर्गों मे जाते है। सुख-सागर मे निरन्तर निमग्न तथा विषयभोगो मे आसक्त इन देवो के भी व्रत नही होता है। आर्जव आदि गुणो से सहित, अल्पारम्भ तथा परिग्रह के धारक जीव, ऊचे कुलो मे उत्पन्न होकर मनुष्य जन्म ग्रहण करते हैं। रागी, नीच जाति वाले, हीनाग वाले, कषायी, मूर्ख और कुटिल चित्त वाले जीवो की दीक्षा-क्रिया नही होती है। ससार से भयभीत मोक्ष-सुख के इच्छुक पुरुषो को जैन दीक्षा दी जाती है, अन्य को नही। इसलिए हे देवि! नि शक आदि गुणो से युक्त, मुक्ति के प्रधान कारण इस सम्यक्त्व को मन, वचन, काय से धारण करो। जिनेन्द्र को छोडकर अन्य देव नही है। दया के बिना दूसरा धर्म नही है। तथा निर्ग्रन्थ गुरु के सिवाय अन्य गुरु नही है, यही विचार सम्यक्त्व का कारण है। (३६-४८)

काललब्धि के आने से उस देवी ने भी क्षुल्लक के उपदेशामृत का पान कर, नमस्कार कर, शका आदिक पच्चीस दोषो से रहित, निर्मल सम्यग्दर्शन को स्वीकार किया। अर्हद् धर्म की प्राप्ति से आनदित होकर देवी ने क्षुल्लक से कहा—हे व्रतशालिन, हम पर दया कर, सब भोगो को देने वाली प्रसिद्ध

काम की महाविद्या को गुरुदक्षिणा के रूप में आप स्वीकार करें। उत्तर मे क्षुल्लक ने कहा-– तुमने अर्घ्य चढाकर श्रद्धापूर्वक हमारी जो वन्दना की है, और हमारे उपदेश से निर्मल सम्यक्त्व धारण किया है, इतने से ही मेरी दक्षिणा पूरी हो गयी है। क्योंकि लक्ष्मी, सोना, पृथ्वी, घर, मंत्र, तत्र अजन, विद्या आदिक के ग्रहण करने से, तपस्या भग हो जाती है। इसलिए निर्ममत्व होना, नि:संगता और विरागती का होना दीक्षा के लिए अत्यन्त आवश्यक है। (४९-५४)

इसके बाद वह देवी सबके सामने मारिदत्त राजा से बोली—तुम धर्म के मूल कारण हित-मित प्रशस्त वचन सुनो। हे ससार के जीवो! आज से लेकर घोर पापबध का कारण जीवों के वध का नाम भी मत लो और कभी भी मन से वध का विचार आप लोग मत करो। ऐसा करने पर आपके यहां सर्वशाति और सुभिक्षता होगी। अगर आप जीवों का वध करेंगे तो महान् रोग, क्लेश आदि अनेक दु:ख प्रजा मे होगे। सभा के मध्य ऐसा कहकर अपने गुरु की तीन प्रदक्षिणा देकर, उनके चरणकमलों मे नमस्कार कर वह देवी अन्तर्ध्यान हो गयी। परम् सवेग को प्राप्त कर राजा क्षुल्लक महाराज से बोला—प्रभु! मुझे पापो का क्षय करने वाली दीक्षा दें। क्षुल्लक महाराज ने कहा—हे राजन, मै आपको दीक्षा देने के लिए समर्थ नही हूं। दीक्षा लेना ही तो हमारे गुरु के पास चलें। (५५-६०)

विवेकी राजा ने सविस्मय विचार किया—सामत, मन्त्रिगण और महीपाल अपने-अपने मस्तक नवाकर मुझे नमस्कार करते हैं। मैं देवता को नमस्कार करता हू। देवी क्षुल्लक को नमस्कार करती है। वह क्षुल्लक भी मुनिराज को नमस्कार करता है। यह तो वस्तुत: धर्म का ही प्रभाव है। आचार्य सुदत्त मुनि भी अवधिज्ञान से मारिदत्त की प्रबुद्धता को जानकर ससघ उसे दीक्षित करने वहा आ पहुचे। राजा ने उन्हे प्रणाम किया और अपनी पूर्वभव परम्परा जानने की इच्छा व्यक्त की। महाराज यशोधर तथा चन्द्रमती, यशोधर राजा और अमृतदेवी, भैरवानन्द योगी, रानी कुसुमावलि, राजा यशोमति, चण्डमारी देवी, घोडा, गोवर्धन सेठ और कुब्जक इन सभी जीवों के पुण्य और पाप के फल पूर्व भवो मे कैसे थे? मुनिराज ने उत्तर मे उन सभी की भव-परम्परा इस प्रकार बतायी। (६१-७०)

जबूद्वीप मे गधर्व देश है और गधर्वपुर का राजा गंधर्व है। उस राजा की विन्ध्यश्री नाम की रानी है। उन दोनो के गधर्वसेन पुत्र तथा गधर्वश्री नाम की कन्या उत्पन्न हुई। उस गधर्व राजा के राम नाम का मन्त्री था। उस मन्त्री की चन्द्रलेखा नाम की धर्मपत्नी थी। उन दोनों के जितशत्रु और

भीम नाम के दो पुत्र पैदा हुए । किसी समय जितशत्रु ने स्वयंवर विधि से राजकुमारी गंधर्वश्री का पाणिग्रहण बडी विभूति के साथ कर दिया । (७१-७३)

एक दिन गधर्व राजा शिकार खेलने के लिए बन मे गया । बन मे एक मृग को लक्ष्य बनाकर राजा ने बाण छोड़ा । उसी समय एक हरिणी पति के प्रेम से हरिण के बीच मे आगे आ गई । भय से पीडित वह मृग दूर भाग गया । राजा गधर्व ने बाण से मृगी को मार डाला । सेवको ने मृत हिरणी को उठाया जिसे देख कर हिरण वापस आ गया और व्याकुल होकर दीन-दृष्टि से आसपास चक्कर काटने लगा । हरिणी के वियोग से व्याकुल उस हरिण को देखकर तत्क्षण ही ससार शरीर और भागो से राजा को परम वैराग्य पैदा हो गया और दयार्द्र होकर सोचने लगा—कार्य-अकार्य को न विचारने वाले, मूर्ख, कामी मुझे धिक्कार है । निर्बलों को पीडा देने वाले, निन्दनीय, पापी तथा प्राणियो का घातक मैं अत्यन्त अविवेकी हू । इस प्रकार स्वय की आलोचना कर जिनदीक्षा धारण कर ली और कठोर तप करने लगा । (७४-७८)

पुण्यकर्म के उदय से गंधर्वसेन ने पिता का सारा समृद्ध राज्य प्राप्त किया । एक दिन गधर्वसेन भक्तिवश अपने पिता मुनिवर की बन्दना करने गया । पुत्र की विभूति देखकर उस मूढ सन्यासी ने दु:ख का कारणभूत ऐसा निदान बांधा कि ससार की ऐसी विभूति मुझे प्राप्त हो। जैसे कोई मूर्ख पुरुष माणिक्य के बदले कांच लेता है तथा हाथी के बदले गधा लेता है उसी प्रकार निदान करने वाले उस साधु ने तप के बदले लक्ष्मी को ग्रहण करने की इच्छा की । फलत: वह मरकर उज्जयिनी मे यशोबन्धुर राजा का पूर्व निदान करने से लक्ष्मी विभूषित यशोऽर्ध नाम का पुत्र उत्पन्न हुआ । (७९-८४)

बिन्ध्यश्री भी परिव्राजक का वेष धारण करके मास-दो-मास के प्रोषध कर तीव्र कायक्लेश को सहकर-मरकर वहां से दैवयोग से अजितागद राजा की चन्द्रमती नामकी पुत्री हुई । पूर्व मिथ्यात्व की वासना से युक्त चन्द्रमती को राजा यशोऽर्ध ने विवाह लिया । मन्त्रीपुत्र जितशत्रु ने जिस राजकन्या गधर्वश्री के साथ विवाह किया था वह दु.शीला भीमसेन देवर के साथ कामासक्त हो गयी । देवर और भाभी के इस दुराचार को किसी ने जितशत्रु से कह दिया । उसी समय जितशत्रु ने नारी की निन्दाकर और भोग और उपभोग की वस्तुओ से वैराग्य धारणकर उस पापिनी स्त्री का तथा राज्यलक्ष्मी का त्याग कर, उत्कृष्ट सयम धारण कर लिया । विवेकी जितशत्रु कर्मों का क्षय करने के लिए शीघ्र ही विश्व सुखो के सागररूप

तप को विधिपूर्वक करके तथा मरकर यशोर्ध भूपति से चन्द्रमती को यशोधर नाम का पुत्र हुआ। (८५-९०)

राजपुत्री के दुश्चरित्र को देखकर विषयों से विरक्त हो राम मन्त्री ने अपनी पत्नी के साथ सुब्रह्मचर्य व्रत धारण कर लिया। कालान्तर मे दोनों मरकर विजयार्ध पर्वत पर विद्याधर-विद्याधरी के रूप मे उत्पन्न हुए। गन्धर्वसेन ने भी बहिन के दुष्कर्म को जानकर वैराग्यपूर्वक जिनदीक्षा धारण कर ली और समाधिमरणपूर्वक मरकर निदान बन्ध के कारण तुम यहां मारिदत्त नामक राजा हुए। और गन्धर्वश्री कठोर तप करने के बावजूद पूर्व संस्कारो के कारण शीलादि व्रतो से दूर रही। दुराचारी वह भीम भी मरकर कुब्जक हुआ। (९१-९७)

पूर्व भव मे किसी एक महिला ने ताप शमन के अनुसार तप किया तथा कुपात्रो को दान दिया। उसके फल से मरकर, वह यशोऽर्ध राजा की चन्द्रलक्ष्मी नाम की पत्नी हुई। तथा चन्द्रमती की सपत्नी बनी। वैर तथा द्वेष से उसका चित्त सदा कलुषित बना रहता था। वैर से उपार्जित पाप के कारण चन्द्रलक्ष्मी मरकर घोटक हुई जिसे चन्द्रमती के जीवरूप उस भैसे ने मार डाला।

वह घोडा मरकर मिथिला नगरी मे सम्यग्दर्शन और व्रतो से अलंकृत जिनदत्त श्रेष्ठी के घर मे अशुभ कर्म के उदय से बैल हुआ। गाय के अशुभ गर्भ मे उसका शरीर निरन्तर पीड़ित था। एक दिन वह बैल मर रहा था। हितैषी सेठ ने उस बैल को पंचनस्कार व्रत दिया जो मन्त्र सर्व सुखों का आकर समस्त विघ्नो का नाशक और सार श्रेष्ठ था। महामन्त्र के प्रभाव से वह बैल मरकर आपकी रूपिणी नामक भार्या के गर्भ मे आया है। अपने वंश रूपी आकाश का सूर्य तथा अनेक गुणो से मंडित वह पुत्र आपकी राज्य लक्ष्मी का भोक्ता होगा इसमें संदेह नही। (९८-१०६)

पहिले जो राम मन्त्री मरकर विद्याधर हुआ था वह पांच अणुव्रतो के पालने से पुण्य बांधकर, शुभ ध्यान से मरकर, यशोधर राजा के यशोमति नामका कुमार हुआ। और मन्त्री की जो सुन्दर पत्नी चन्द्रलेखा मरकर विद्याधरी हुई थी वह भी अपने पति के साथ शुभ व्रतो को पालकर, देह का त्यागकर, पूर्व पुण्य से कुसुमावलि हुई। आपकी बहिन राजा यशोमति की रतिप्रदा हुई। आपके पिता जो चित्रांगद राजा थे, वे परिव्राजक साधु हो गये। वह मूर्ख कुतीर्थों की यात्रा करता हुआ, तप से शरीर को पीड़ित करता हुआ, एक दिन अज्ञानतावश अपने पुराने नगर मे मे आया। उसने इस नगर मे देवी के मंदिर मे किये जाने वाले उत्सव को देखा और देवी बनने का निदान बांधा। वह मूर्ख परिव्राजक मरकर निदान से चण्डमारी नामकी देवी हुआ।

इसलिये हे राजन संसार का कारण निदान कभी भी नहीं करना चाहिए। पूर्व भव मे जो चित्रलेखा की माता थी वह दैवयोग से मरकर भैरवानन्द नाम की योगी हुई। (१०७-११५)

अब हे राजन, मेरी पुरातन कथा सुनो। उज्जयिनी मे यशोबन्धुर नाम का राजा था। वह मूर्ख राजा सम्यगमिथ्यात्व के उदय से अन्यमतावलबी और जैन साधुओं की पूजा, दान तथा वैय्यावृत्ति किया करता था। वह शुभ परिणामों से मरकर कलिंग देश मे मारिदत्त नामक राजा के सुदत्त नाम का पुत्र हुआ। वह स्वभाव से विरागी था।उज्जयिनी मे यशोऽर्ध राजा का गुणसिन्धु नामक विवेकी मंत्री अपना मन्त्रीपद नामदत्त को देकर शुभध्यान से मरा और श्रीपति सेठ के गोवर्धन नाम का पुत्र हुआ। वह यशोमति राजा का परम प्रिय था, सम्यग्दर्शन और व्रतो से विभूषित था। इस प्रकार मुनिराज से अपने पूर्वभव के जीवनवृत्त को सुनकर राजा सहर्ष तुरन्त ससार, शरीर और भोगो से विरक्त हो गया और आचार्य सुदत्त से बोला—हे प्रभो, कृपया ससार से भयभीत मुझे भवविनाशकारी जिनदीक्षा दें।

तब राजा ने मुनिराज के उपदेशामृत से पैंतीस राजाओ के साथ अतरग और बहिरग दोनो परिग्रहो को छोडकर मुक्ति के लिए सयम ग्रहण कर लिया।

कौलिक भैरवानन्द ने भी मुनिराज के चरणकमलो को नमस्कार कर अपने दुराचार की बार-बार निंदाकर मुनिव्रत धारण करने की प्रार्थना की। तब योगिराज भैरवानन्द से बोले—हे कौलिक! जैन शासन मे अग-विकल को दीक्षा नही दी जाती है। चूकि तुम्हारी अगुली खण्डित है इसलिच तुम शीघ्र ही सन्यास के साथ ही श्रावक-व्रतों को ग्रहण करो। अब ससार मे तुम्हारा जीवन केवल बाईस दिन का ही है। कौलिकने इसे सहर्ष ही स्वीकार किया। (११६-१२८)

अन्त समय अपने मन को दृढ बनाकर जिनेन्द्रदेव के चरणो मे लगाकर चारो प्रकार की आराधना का आराधन कर और अपने शरीर का शोधनकर वह भैरवानन्द बाईस दिन मे तप से मरकर शरीर का त्याग कर सनत्कुमार स्वर्ग मे देव हुआ।

महाऋद्धियो का धारी वह देव अपनी देवियो के साथ अनुपम अव्याबाध समस्त इद्रियो के सतुष्ट करने मे समर्थ दिव्य सुख को चिरकाल तक भोग रहा है।

वहाँ पर अभयरुचि क्षुल्लक ने अपने गुरु को नमस्कर कर बाह्य और अन्तरग परिग्रह छोड़कर मुनि पद की दीक्षा ले ली। अभयमती अन्तरग और बहिरग परिग्रह त्याग कर शीघ्र ही आर्या हो गई और माता के समीप कर्मों का नाश करने के लिए धर्मध्यान मे तत्पर हुई।

जीवनपर्यंत शास्त्रोक्त चारों प्रकार का आहार त्याग कर शुभ ध्यान में आसक्त वह दोनों धर्मध्यान से स्थिर मन होकर बैठ गये। निर्मल सम्यक्दर्शन; सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र तथा निर्दोष तप इस प्रकार चारो आराधनाओं की आराधना कर तथा जिनेन्द्र के चरणकमलों में धर्मध्यान, व आत्मभावना को भाकर, पक्ष माह तक अनशन अवमोदर्यादि बाह्य तपों द्वारा शरीर को दुर्बल बनाकर और सर्व परिग्रहो को जीतकर, निर्जन वन मे प्राणो को त्याग कर, शुभ परिणामो से ईशान स्वर्ग मे सम्यग्दर्शन की निर्मलता से स्त्री पर्याय को छेद कर के श्रेष्ठ देव हुए। (१२६-१३४)।

वे दोनों अवधिज्ञान से अपने पूर्व भव तथा तप के फल को जानकर पवित्र जैन शासन मे अनुरक्त हो गये।

तब वह दोनो देव अकृत्रिम चैत्यालयो मे तथा सुमेरु पर्वत पर जाकर जिनेन्द्र देव की पूजा करते थे।

ये दोनो क्रीडा पर्वतो पर, वनो मे, नदी तथा समुद्र आदिक मे देवियो के साथ क्रीडा कर सुख भोगते थे। कभी-कभी मधुर गानो तथा नेत्रो को आनन्द देने वाले नृत्यो द्वारा अनेक प्रकार के सुखो को भोगते थे। सुन्दर-सुन्दर वस्त्र तथा अलकारो से सुशोभित होते थे। वे तीन ज्ञान के धारक थे।

स्वर्ग मे अनुपम अनेक प्रकार के सुखो का भोग करने पर बीता हुआ काल भी मालूम नही पडा। स्वर्ग मे बहुत दिनो तक वे दोनो देव पुण्योदय से एक साथ रहे (१३८-१४३)।

इसी बीच आसन्न भव्यो को धर्म का उपदेश देते हुए सुदत्ताचार्य अपने संघ के साथ विन्ध्यगिरि पर आये।

उस पर्वत पर सन्यास की प्रतिज्ञा ग्रहण कर चारो प्रकार के आहार का त्याग कर, चारो प्रकार की आराधना का आराधन कर, विधिपूर्वक प्राणो का त्याग कर स्वतप के प्रभाव से लान्तव स्वर्ग मे महावैभवशाली देव हुए।

महाऋद्धि धारी देवो से सेवित वह अपनी देवियो के साथ जिनेन्द्रदेव की पूजा करता हुआ सुखसागर मे मग्न रहने लगा।

यशोमति मुनि, मारिदत्त साधु, गोवर्धन यति तथा आर्या कुसुमावलि प्रभूत तप का पालन कर दुर्बल काय हो गये।

ये चारो जन कठिन जैनचर्या का पालन कर तथा अन्त समय मे सल्लेखना धारण कर सन्यास विधि से प्राणो का त्यागकर अपने-अपने माहात्म्य से स्वर्गों में महाऋद्धिक देव हुए। (१४२-१४८)

इस प्रकार जैनधर्म के पालक मनुष्य धर्म के प्रभाव से मरकर देवगति

मे जाते हैं। पापो मे आसक्त तथा मिथ्यात्व की वासना से दूषित जीव नरक गति मे जाते हैं। अतः मिथ्यात्व तथा मिथ्यात्वमूलक पाप का त्याग कर सुखदायी धर्म का पालन करना चाहिए।

जिनकथित धर्म सुख की निधि एव सज्जनों का मित्र है। मोक्ष का पथ है। धर्म ही माता तथा पिता है। धर्म ही बान्धव है, धर्म ही स्वामी है। धर्म ही स्वर्गादिक पदो का दायक है और ससार मे धर्म ही श्रेष्ठ वस्तु है। यशोधरा की कथा-वस्तु का यही अभिधेय है।

इस प्रकार अभयरुचि ने आठ पूर्व भवो की कथा सुनाई। प्रथम भव मे वह उज्जयिनी का राजा यशोधर था जिसे उसकी पत्नी ने माँ के हाथ विषमिश्रित लड्डू खिलाकर मार डाला। माता और पुत्र मरकर द्वितीय भव मे क्रमशः कुत्ता और मयूर हुए। वे ही तृतीय भव मे क्रमशः सर्प-नेवला (या सेही), चतुर्थ भव में मगरमच्छ, पचम भव मे बकरा-बकरी, षष्ठ भव मे भैंसा-बकरा, सप्तम भव मे दो मुर्गा और अष्टम भव मे जातिस्मरण के बोध से यशोधर के पुत्र-पुत्री युगल के रूप मे अभयरुचि और अभयमती ने जन्म लिया। यह भव वृत्तान्त सुनकर यशोधर ने ससार से विरक्त होकर सुदत्ताचार्य मुनि से जिन दीक्षा ले ली। मारिदत्त भी क्षुल्लक युगल के गुरु के पास आकर साधु बन गया। कथा का प्रारम्भ मारिदत्त और क्षुल्क युगल से प्रारम्भ होता है और उन्ही दोनो के वार्तालाप से उसका अन्त होता है। महाकवि वाण की कादम्बरी की तरह, कथा का जहा से प्रारम्भ होता है वहीं आकर वह समाप्त हो जाती है।

यशोधर की कथा का प्राचीनतम रूप हरिभद्रसूरिकृत समराइच्चकहा के चतुर्थ भव मे प्राप्त है। वहाँ यशोधर नयनावलि का नामोल्लेख हुआ है। मारिदत्त और नरबलि की घटनाएं वहाँ नही मिलती। इसी प्रकार अभयमती और अभयरुचि दोनो भाई-बहिन के रूप में न होकर पृथक्-पृथक् देशों के राजकुमार-राजकुमारी हैं जिन्होने कारणवश वैराग्य धारण किया है यह कथा यहाँ आत्मकथा के रूप मे प्रस्तुत की गयी है जिसे यशोधर धन नामक व्यक्ति के लिए सुनाता है न कि अभयमती, अभयरुचि और मारिदत्त के लिए। उद्योतन सूरि ने कुवलयमाला मे प्रभजनकृत यशोधरचरित्र की सूचना अवश्य दी है पर वह अभी तक अप्राप्य है।

यशोधर की इसी कथा का विकास उत्तर काल मे हुआ है। भट्टारक ज्ञान कीर्ति (वि स. १६५६) ने प्रभजन के साथ ही सोमदेव, हरिषेण, वादिराज, धनजय, पुष्पदत्त और वासवसेन के नामो का भी उल्लेख किया है। वादिराज का चार सर्गों मे लिखित संस्कृत का सुन्दर लघु काव्य है जिसे

उन्होंने जयसिंह के काल (शक सं. ६६४) मे समाप्त किया था। सोमदेव का यशस्तिलक चम्पू (६५६ AD) सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण है। माणिक्यसूरि (सं. १३२७-से १३७५) और वासवसेन (सं. १३२०) के संस्कृत यशोधर चरित्र भी उल्लेखनीय हैं। यशोधरचरित्र (अपरनाम सुन्दरकाव्य) पद्मनाभ की अप्रकाशित कृति है जो जैन सिद्धान्त भवन आरा मे सुरक्षित है। सकलकीर्ति का यशोधरचरित्र ग्रंथ इसी शृंखला में अन्यतम महाकाव्य है।

यशोधर की कथा पर लिखित महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों की तालिका इस प्रकार दी जा सकती है—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | यशोधर चरित्र | प्रभंजनकृत (कुवलयमाला, पृ. ३३१) | ७७६ ई० |
| २ | ,, | हरिभद्रसूरि कृत समराइच्चकहा | ८-६वी शती |
| ३. | यशोधर चन्द्रमती कथानक | हरिषेण कृत वृहत्कथाकोश | १०वीं शती |
| ४. | यशस्तिलकचम्पू | सोमदेव | १०वी शती |
| ५. | जसहरचरिउ | पुष्पदन्त | १०वीं शती |
| ६. | यशोधरचरित्र | वादिराज | ११वीं शती |
| ७. | ,, | मल्लिषेण | ११वी शती |
| ८. | ,, | माणिक्यसूरि | स. १३२७-१३७५ के बीच |
| ६. | ,, | वासवसेन | स १३६५ के पूर्व |
| १०. | ,, | पद्मनाभ कायस्थ | सं १४०२-१४२४ |
| ११. | ,, | देवसूरि | १५वी शती |
| १२. | ,, | भ. सकलकीर्ति | १५वीं शती मध्यकाल |
| १३. | ,, | भ. कल्याणकीर्ति | स. १४८८ |
| १४. | ,, | भ. सोमकीर्ति | सं. १५३६ |
| १५. | ,, | भ. पद्मनन्दि | सं. १६वीं शती |
| १६. | ,, | भ. श्रुतसागर | १६वी शती |
| १७. | ,, | भ पूर्णभद्र | स. १६वीं शती |
| १८. | ,, | धनजय | स. १६५० |
| १६. | ,, | ब्रह्म नेमिचन्द | १६वी शती |
| २०. | ,, | हेमकुअर उपाध्याय | १६वी शती |
| २१. | ,, | ज्ञानदास (लुकागच्छ) | स. १६२३ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| २२. | ,, | पद्मसागर (तपोगच्छीय) धर्मसागर | सं. १६५० |
| २३. | ,, | भ. वादिचन्द्र | स १६५७ |
| २४ | ,, | भ ज्ञानकीर्ति | सं. १६५९ |
| २५ | ,, | पूर्णदेव | सं १८८४ के पूर्व |
| २६. | ,, | गद्यक्षमाकल्याण | सं १८३९ |
| २७. | ,, | प्राकृत मानव केन्द्र | |
| २८. | ,, | मल्लिभूषण | स. १६वी शती |
| २९. | ,, | विजयकीर्ति | अज्ञात |
| ३० | ,, | आमेर शास्त्रभण्डार में चारग्रंथ | अज्ञात |
| ३१ | ,, | देवसूरि | अज्ञात |
| ३२ | जसहरचरिउ | गंधर्व | सं. १३६५ |
| ३३ | यशोधर चौपाई | सोमकीर्ति | सं १६६१ |
| ३४ | यशोधरचरित्र | परिहासानन्द | स. १६७० |
| ३५ | ,, | साहलोहट | सं. १७२१ |
| ३६ | ,, | खुशालचन्द्र | स. १७६१ |
| ३७ | यशोधर चौपाई | अजयराज | सं. १८३९ |
| ३८ | यशोधरचरित्र | गारवदास | सं १५२१ |
| ३९. | ,, | पन्नालाल | सं. १९३२ |
| ४० | यशोधर जयमाल | अज्ञात कर्तृक | अज्ञात |
| ४१ | यशोधरदास | सोमदत्तसूरि | अज्ञात |
| ४२ | यशोधर चरित्र दास | अत्रातकर्तृक | अज्ञात |
| ४३ | यशोधरचरित्र | पं. लक्ष्मीदास | अज्ञात |
| ४४. | ,, | जिनचन्द्रसूरि (गुजरात) | १६वी शती |
| ४५ | यशोधरदास | देवेन्द्र ,, | |
| ४६. | यशोधरचरित्र | लावण्यरत्न ,, | १५१५ ई० |
| ४७ | ,, | मनोहरदास ,, | १६७६ ई० |
| ४८ | यशोधरदास | ब्रह्मजिनदास ,, | १४६३ ई० |
| ४९. | ,, | जिनदास | १६१३ ई० |
| ५०. | ,, | विवेकराज | १५७३ ई० |
| ५१. | यशोधरकथा चतुष्पदी | अज्ञातकर्तृक | अज्ञात |

| | | |
|---|---|---|
| ५२. यशोधरचरित्र | अज्ञातकर्तृक (तमिल) | अज्ञात |
| ५३. यशोधर कानियम | वेण्णावलुडैयार वेक | सं. १३वी शती |
| ५४. यशोधरचरित्र | नन्न (कन्नड) | १२०६ ई० |
| ५५. ,, | चन्द्रवर्णी | अज्ञात |
| ५६. ,, | चन्द्रम | अज्ञात |
| ५७. ,, | नागो आया (मराठी) | १५४० ई० |
| ५८. यशोधरपुराण | गुणनन्दी | १५८० ई० |
| ५९. यशोधरदास | मेघराज | १५२५ ई० |

यशोधरचरित्र पर लिखे गये लगभग साठ ग्रन्थो की इस लम्बी सूची से यह स्पष्ट है कि जैन साहित्यकारो मे यह कथा सर्वाधिक लोकप्रिय रही है। सस्कृत अपभ्र श, हिन्दी, गुजराती, मराठी, कन्नड़ आदि लगभग सभी भारतीय भाषाओं मे इस चरित्र पर ग्रथ लिखे गये है। न जाने अभी और कितने ग्रथ भण्डार में छिपे पडे होगे।

## ग्रन्थकर्त्ता सकलकीर्ति

यशोधरचरित्र के रचयिता भट्टारक सकलकीर्ति एक उच्चकोटि के दिगम्बर साधु और सस्कृत, प्राकृत तथा हिन्दी के विद्वान् थे। उनका जन्म स० १४४३ (सन् १३८६) में हुआ था[1]। बाल्यावस्था का नाम पूर्णसिह था। उनके पिता का नाम करमसिह तथा माता का नाम शोभा था। वे अणहिलपुर पट्टण के रहने वाले थे और हुबड जाति के थे[2]। बाल्यावस्था से ही वह कुशाग्रबुद्धि तथा आध्यात्मिक प्रवण थे। विराग-प्रवृत्ति देखकर माता-पिता ने चौदह वर्ष की ही अवस्था मे सकलकीर्ति का विवाह कर दिया था फिर भी साधु-जीवन से उनका मुह नही मोड सके। अपार सम्पत्ति को छोड़कर वे १८ वर्ष की अवस्था मे वि० स० १४६३ (सन् १४०६) मे नेणवा गाँव पहुंचे। उस समय नेणवा भ० पद्मनन्दि का मुख्य स्थान था। वह एक अच्छा अध्ययन-केन्द्र था। सकलकीर्ति ने वहाँ आठ वर्ष रहकर सस्कृत, प्राकृत आदि भाषाओ का तथा जैन-जैनेतर धर्मों का गहन अध्ययन किया। भट्टारक यश.कीर्ति शास्त्र भडार की पट्टावाली के अनुसार वे ३४ वर्ष

---

१. चोऊद मिताल प्रमाणि पूरह दिन पुत्र जनमीउ

२. सकलकीर्तिदास, ३.४

की अवस्था मे नेणवा से वापिस आकर अपने प्रदेश, बागड़ में धर्म प्रचार करने लगे। यह प्रदेश जैन धर्म प्रचार की दृष्टि से बहुत पीछे थे। सकलकीर्ति ने इस बीड़े को उठाया तथा स्थान-स्थान पर भ्रमण कर जैनधर्म को लोकप्रिय बना दिया। गुजरात मे भी उन्होंने धर्मप्रचार कार्य किया। उनका यह प्रचार कार्य स०१४७७ से १४९९ तक चलता रहा।

प्रचार कार्य के अन्तर्गत प्रतिष्ठाओ का सयोजन भी था। सकलकीर्ति ने कुल मिलाकर चौदह बिम्बप्रतिष्ठा करायी। उनके द्वारा प्रतिष्ठापित जिनमूर्तिया आज भी उदयपुर, डूंगरपुर आदि स्थानो पर उपलब्ध होती हैं।

सं० १४९२ मे बागड देश के गलियाकोट मे भट्टारक की गद्दी उन्होने स्थापित की और अपने आपको सरस्वतीगच्छ एव बलात्कारगण से सम्बद्ध किया। उनकी शिष्यपरम्परा मे विमलेन्द्रकीर्ति, धर्मकीर्ति, ब्रह्मजिनदास, भुवनकीर्ति एव ललित-कीर्ति प्रमुख हैं।

भट्टारक सकलकीर्ति का स्थितिकाल स० १४४३ से १४९९ तक रहा है। डॉ० जोहरापुरकर[1] ने उनका समय स० १४५० से स० १५१० तक प्रस्थापित किया है। इस ५६ वर्ष के कार्यकाल मे सकलकीर्ति ने महनीय कार्य किया है।

सकलकीर्ति बहुभाषाविज्ञ थे। उन्होने सस्कृत, प्राकृत और राजस्थानी हिन्दी मे अनेक ग्रन्थो की रचना की। उनकी सस्कृत भाषा की प्रमुख रचनाए निम्न-लिखित हैं—

१ शान्तिनाथचरित्र, २. वर्द्धमानचरित्र, ३ मल्लिनाथचरित्र, ४. यशोधर-चरित्र, ५. धन्यकुमारचरित्र, ६. सुकुमालचरित्र, ७. सुदर्शनचरित्र, ८ जम्बू-स्वामीचरित्र, ९. श्रीपालचरित्र, १०. आदिपुराण-वृषभनाथचरित्र, ११. नेमिजिन-चरित्र, १२. उत्तरपुराण, १३. पार्श्वनाथपुराण, १४. पुराणसार सग्रह, १५. मूलाचारप्रदीप, १६ तत्त्वार्थसारदीपक, १७. समाधिमरणोत्साहदीपक, १८. सिद्धान्तसारदीपक, १९. प्रश्नोत्तरोपासकाचार, २०. सद्भाषितावली-सूक्ति-मुक्तावली, २१. व्रतकथाकोष, २२. कर्मविपाक, २३. परमात्मराजस्तोत्र, २४. आगमसार, २५ सार्थचतुर्विषतिका, २६. पचपरमेष्ठी पूजा, २७. अष्टान्हिकरण पूजा, २८ सोलहकारणपूजा, २९. द्वादशानुप्रेक्षा, ३०. गणधरवलय पूजा।

राजस्थानी भाषा मे लिखित रचनाये हैं—

१ आराधनाप्रतिबोधसार, २. नेमीश्वरगीत, ३. मुक्तावलीगीत।

---

१. भट्टारक सम्प्रदाय, पृ० १५८

४. णमोकार मत्रफल गीत, ५. पार्श्वनाथाष्टक, ६. सोलहकारणरास, ७. सारसी खामणिरास ८. शान्तिनाथ फागु।

## यशोधरचरित्र का महाकाव्यत्व

ब्रह्मजिनदास ने अपने जम्बूस्वामीचरित्र मे भ० सकलकीर्ति को महाकवि शुद्धचरित्रधारी, निर्ग्रन्थ तथा प्रतापी राजा बताया है।[1] उनका प्रस्तुत 'यशोधर-चरित्र' उनके महाकवि होने को प्रमाणित करता है। चौदहवी शदी मे आचार्य विश्वनाथ ने अपने पूर्ववर्ती आचार्यों के द्वारा निश्चित किए गए आधारो पर साहित्यदर्पण मे महाकाव्य का इस प्रकार से लक्षण दिया है—

जो सर्गबद्ध हो वह महाकाव्य है। उस काव्य का नायक देवता होना चाहिए अथवा अच्छे वश का क्षत्रिय, जिसमे धीरोदत्तगुण आदि हो अथवा एक ही वश मे उत्पन्न अनेक राजा भी उस काव्य के नायक हो सकते हैं। ऐसे महाकाव्य मे शृंगार, वीर, और शान्त रस मे से एक रस प्रधान होता है तथा अन्य रस गौण रूप से वर्णित होते हैं। उसमे नाटक की समस्त सधियां होती हैं। महाकाव्य की कथा किसी ऐसे महान् व्यक्ति पर आश्रित होती है जो लोकप्रसिद्ध अथवा इतिहासप्रसिद्ध व्यक्ति हो, धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष मे से एक उसका फल होता है। प्रारम्भ मे नमस्कारादि, आशीर्वचन या वस्तु का निर्देश होता है। महाकाव्य मे कही-कही खलो की निन्दा और सज्जनो के गुणो की प्रशसा रहती है। एक ही वृत्त की प्रधानता रहती है परन्तु सर्ग के अन्त मे वृत्त भिन्न होता है। सर्ग न बहुत छोटे और न बहुत लम्बे, आठ से अधिक होते हैं। कभी-कभी कोई सर्ग अनेक छन्दो वाला भी होता है। सर्ग के अन्त मे आगामी कथा का सकेत मिलना चाहिए। उसमे सध्या, सूर्य, चन्द्र, रजनी, प्रदोष, अन्धकार, दिन, प्रात: काल, मध्याह्न, मृगया, शैल, ऋतु, वन, सागर, सभोग, विप्रलम्भ, मुनि, स्वर्ग यश, युद्ध, यात्रा, विद्या, मन्त्र, पुत्र और अभ्युदय आदि का साँगोपाग वर्णन होता है। इस प्रकार के प्रबधकाव्य का नाम कवि, चरित्र अथवा चरित्र-नायक के नाम पर आधारित होता है। कही-कही इससे भिन्न भी हो सकता है। सर्गों का नाम कथा पर आधारित होना चाहिए।

इस स्वरूप के आधार पर यशोधरचरित्र को महाकाव्य कहने मे कोई

---

१. ततो भवन्तस्य जगत्प्रसिद्धे: पट्टे मनोज्ञे सकलादिकीर्ति:।
महाकवि: शुद्धिचरित्रधारी निर्ग्रन्थराजा जगति प्रतापी॥

संकोच नही होता। इसमें कुल आठ सर्ग हैं और ६६० श्लोक हैं। अनुष्टुप् का प्रयोग सर्वाधिक है। प्रत्येक सर्ग के अन्त मे वृत्त परिवर्तन हो जाता है। नायक यशोधर का चरित प्रमुख है और अन्य भवान्तर कथाएँ उपकथाओं के रूप मे आयी हैं। रसो मे शान्त रस को प्रधान रस की संज्ञा दी जा सकती है, क्योंकि संसार का चिन्तन काव्य की पृष्ठभूमि है। इसके बाद शृंगार रस का स्थान है। अन्य रसो का भी यथास्थान समावेश हुआ है। ऋतुओ का तथा पर्वत और नगरो आदि का वर्णन भी महाकवि ने आवश्यकतानुसार किया है। इन्ही प्रसंगो मे रूपक, उपमा, उत्प्रेक्षा आदि अलकारो का प्रयोग हुआ है।

भाषा साधारणत. ठीक है। महाकाव्य में जो प्राञ्जल्य रहता है वह यहा अवश्य दिखाई नही देता। कही-कही भाषात्मक, क्रियात्मक व्याकरणात्मक त्रुटियाँ भी मिलती हैं। वृत्तदोष भी कम नही हैं। इनके शुद्ध रूपो को हमने कोष्ठक मे दे दिया है और मूल रूप को फुटनोट मे इगित कर दिया है। यहाँ हम इन दोषो के कतिपय उदाहरण प्रस्तुत करते हैं। व्याकरणात्मक त्रुटियाँ देखिए—१.२३, २ ३१, ३.२; ३.१६, ३.२५, ३ २६, ३.३०, ३.७०, ४.७, ४ ३२, ४ ७४, ४.८८, ४ ६४, ४.१०३, ४ १०५, ४.१११, ५ २०, ५ ६६, ५ ११७, ६.१७, ६ ४५, ६.४६; ६.१६, ६ १३५, ७ १६, ७ २६, ७.३०, ७.५६, ७ ६६-६७, ७ १२६, ८.१५, ८ २७, ८ ७२, ८ ८६, ८ ११७, ८.१२६, ८ १५५।

कही-कही भावाभिव्यक्ति स्पष्ट नही हो सकी। ऐसे उदाहरण बहुत है। कुछ उनमे उल्लेखनीय हैं—१.१५, १ ६१, १.६७, २.५७, २.६६, ३.२ , ३.२६, ३.३०, ३.५७, ३.७०, ४.४३, ४.४८, ४ ७६, ४ ७८, ४.६५, ४.१०५, ४ १३१; ५ २६, ५ ८०, ६.२, ६.५, ६.३५, ६ १०६, ६.११४, ६.१३२, ७ ४, ७.१६, ७ ५६, ७ ६७, ७ ७२, ७.१२०, ७ १२१, ७ १२६।

वृत्तदोष इस प्रकार दृष्टव्य हैं—प्रथम सर्ग—१.६, १८, २०, २६, २६, ३३, ६१, ६३, ६४, ६७, द्वितीय सर्ग—५, १३, १५, १६, २६, ३१, ४५, ६२, ६६, तृतीय सर्ग—२, १६, २५, २८, २६, ३०, ३४, ४१, ५४, ७०, चतुर्थ सर्ग—७, १२, १३, २४, ३१, ३२, ५६, ६१, ७१, ७४, ७८, ६४, १०५, १११, पचम सर्ग—२, ७, २० ५०, ६६, ११२, ११३, ११८, ११६, षष्ठ सर्ग—३०, ४५, ६३, ७३, ७८, ११६, सप्तम सर्ग—४, ५, २६, ३०, ४२, ५६, ८२, अष्टम सर्ग—१५, ४३, ४७, ६२, ८३, ८६, १०५, १११, ११४, ११५, ११७, १३६, १४६, १५५।

ग्रन्थ का मूल अभिधेयक है याज्ञिक हिंसा को अप्रतिष्ठित करना। यज्ञ-हिंसा भी कितनी दुखदायक हो सकती है इसकी भी मीमासा यहाँ की गयी है। इन सारे सदर्भों मे यद्यपि कोई नवीनता नही है पर अपने ढंग से विषय को प्रस्तुत किया गया है। कात्यायनी देवी की पूजा हिंसक साधनो से होती रही

है। चतुर्थ सर्ग इसी विषय पर आधारित है। इसका आशय है—धर्म हिंसात्मक कभी हो नहीं सकता। हिंसा कभी सुखोत्पादिका नहीं हो सकती। क्षत्रिय धर्म जीवो की रक्षा करना है, उनकी हिंसा करना नहीं है। अहिंसा के बिना ज्ञान मात्र बोझ है। यद्यपि हिंसा अहिंसा नही हो सकती। यदि हिंसा को धर्म कहा जायेगा तो हिंसा-कार्य करने वाले खटीक, चाण्डाल, व्याध, आदि सभी धर्मात्मा हो जाएँगे।

इसी प्रकार पचम सर्ग मे श्राद्धक्रिया को निरर्थक कहा गया है। परलोक में रहने वाले जीवन को निमित्त कर किया गया दानादिक उसके कोई काम नही आता। उसे अपने ही कर्म का फल स्वयं भोगना पड़ता है। जैसे जल के मंथन से नवनीत पैदा नही होता, स्वय के मुख से अमृत पैदा नहीं होता, वैसे ही पुत्र द्वारा दिये जाने वाले दान से स्वर्गगत पितरो की भी तृप्ति नही होती।

छठे सर्ग मे आत्मा के अस्तित्व को सिद्ध किया गया है, और शरीर तथा आत्मा को पृथक्-पृथक् सिद्ध करने का प्रयत्न किया गया है। जिस प्रकार चपक की गध चंपक पुष्प से पृथक् है, उसके नष्ट होने पर भी तेल से उसकी गध है उसी प्रकार शरीर और आत्मा पृथक्-पृथक् है। जैसे अरणि मे अग्नि विद्यमान होने पर भी दिखाई नही देती, उसी प्रकार देह के खण्ड-खण्ड करने पर भी आत्मा दिखता नही है। जैसे शख बजाने पर उसकी आवाज तो सुनाई देती है पर शब्द उससे निकलता नही दिखाई देता। उसी प्रकार शरीर से आत्मा निकलते हुए दिखाई नही देती।

अष्टमूलगुण परम्परा का लम्बा इतिहास है। उसका प्रारम्भ स्वामी समन्तभद्र ने किया था। उन्होने पाँच व्रत और मद्य-मांस-मधु के त्याग को अष्टमूलगुण माना। कालान्तर मे पाँच व्रतो के स्थान पर पचोदम्बर फल-त्याग आ गया। सकलकीर्ति ने ६.६० मे इसी परम्परा को स्वीकार किया है।

बारह व्रतो में गुणव्रत और शिक्षाओ के सदर्भ में मतभेद हैं। इनमें कोई रात्रिभोजनत्याग को सम्मिलित करता है और कोई सल्लेखना को पृथक् रखता है। समन्तभद्र ने छठी प्रतिमा का नाम 'रात्रिभुक्तिविरति' रखा है जबकि 'दशवैकालिक' में उसे छठा व्रत माना गया है। 'तत्त्वार्थसूत्र' के टीकाकारों

---

विशेष देखे—लेखक की पुस्तक 'जैनदर्शन और सस्कृति का इतिहास' नागपूर विद्यापीठ प्रकाशन, पृ. २६४-६५

ने उसे 'आलोकित भोजनपान' के अन्तर्गत समाविष्ट किया। सकलकीर्ति ने अक्रम से इन सभी का उल्लेख कर दिया है—दिग्व्रत, अनर्थदण्डव्रत, रात्रि-भोजनत्यागव्रत, भोगोपभोगपरिमाणव्रत, देशव्रत, सामयिक, प्रोषधोपवास और और अतिथिसंविभाग। व्यतिक्रम हो जाने से उनकी मान्यता स्पष्ट नहीं हो पाती। अनर्थदण्ड के पाँच भेदो का भी यहाँ उल्लेख आया है। इस दृष्टि से छठा सर्ग महत्त्वपूर्ण है। इस पर उमास्वामी और वसुनन्दि का प्रभाव अधिक दिखाई देता है।

इस प्रकार आचार्य सकलकीर्ति का यशोधरचरित्र अनेक दृष्टियो से एक महत्त्वपूर्ण महाकाव्य है जिसमें कवि ने लोकप्रिय यशोधरकथा के माध्यम से जैनधर्म के सिद्धान्तों को प्रभावपूर्ण ढग से प्रस्तुत करने का प्रयत्न किया है।

हमने परिशिष्ट मे ३२ चित्रफलक दिये हैं जो लूणकरण पाण्डया मन्दिर, जयपुर की प्रति मे उपलब्ध हैं। इस प्रति की अतिरिक्त सचित्र प्रतिया अन्यत्र भी प्राप्त होती हैं। उदाहरण के लिए—

१ श्री दि. जैन अतिशय क्षेत्र, महावीरजी।

२. श्री पन्नालाल एलक सरस्वती भवन, ब्यावर।

३. सवाई माधोपुर दीवान का जैन मदिर।

४. बीसपन्थी मदिर, नागौर।

५. श्री मोतीराम जैन दिल्ली के निजी सग्रह मे।

चित्रकला के सदर्भ मे अभी तक डब्ल्यु हटमैन, नाहर घोष, कुमार स्वामी फुदालकर, मेहता, नारमन ब्राउन, मोतीचन्द्र, सरयू दोषी आदि अनेक विद्वानो ने शोध-खोज की है, पर अभी भी जैन चित्रकला के प्रामाणिक इतिहास का लिखा जाना शेष है। जैन चित्रकारो और आचार्यों ने कथाओ को अपनी कला-कारिता का साधन बनाया है। सभव है, उसे पाल-राजाओं से ग्रहण किया गया है। ताडपत्र पर ११०० ई० से १४०० ई० तक तथा बाद मे कागज पर चित्र-कारी होती रही है। कल्पसूत्र का चित्रांकन कदाचित् प्राचीनतम माना जा सकता है। उसके बाद षट्खण्डागम, महाधवला आदि भी इस सदर्भ मे द्रष्टव्य हैं। नेमिनाथ चरित्र, सुबाहुकथा, अंगसूत्र, शलाकापुरुषचरित्र आदि को भी चित्रो मे निरूपित किया गया है। इन चित्रो का मुख्य अभिधेय तीर्थंकर, देवी-देवताओ और आचार्यों की जीवन गाथाओ का चित्रण रहा है। उन्हें स्पष्ट करने और प्रभावक बनाने के लिए मानवो और पशु-पक्षियो की भी आकृतिया बनायी गई। प्रारम्भिक चित्र मे शारीरिक रचना मे परम्परा के दर्शन होते हैं। रेखांकर भी क्षीण और पीला-नीला रहा है। आखो के लम्बे किनारे भी रहे हैं। उत्तरकाल मे रेखाकन और

रंगाधारिता में मोहकता और सूक्ष्मांकनता बढ़ती गई। पटचित्रों में भी यह मिलती है। बाद मे कागज का उपयोग लगभग १६वीं शताब्दी में प्रारंभ हुआ। विशेषतायद्यपि इसके पूर्व की भी कुछ ग्रन्थावलियां मिलती हैं पर वे विरल ही हैं। यहाँ लाल रंग का प्रयोग अधिक हुआ है। अपभ्रंश शैली के चित्र तो निश्चित ही ईरानी प्रभाव से ओत-प्रोत हैं। नुकीलापन और दीर्घाकारिता उसकी विशेषता रही है। लगभग १७वी शताब्दी में मुगल शैली से जैन कला प्रभावित हो गयी थी।

प्रस्तुत लूणकरण पाण्ड्या की सचित्र प्रति वि० सं० १७८८ (ई० १७३१) की है जिसे लूणकरण ने स्वय प्राप्त की थी। पाण्डुलिपि का प्रथम चित्र उनसे ही सम्बद्ध है। प्रनि मे कुल पत्र संख्या ४४ है जिन्हें जीर्ण-शीर्ण स्थिति मे होने के कारण मन्दिर के अधिकारियो ने काच मे जडकर सुरक्षित कर दिया है। ये चित्र मुगल शैली से अधिक प्रभावित हैं। उनमे नीला, हरा, गहरा पीला, और लाल रग का प्रयोग अधिक हुआ है। सवाईमाधोपुर और ब्यावर की प्रतियों की चित्रकारिता कही अधिक अच्छी है। इन प्रनियो की चित्रकला का विशिष्ट अध्ययन किया जाना अपेक्षित है।

यशोधरचरित्र के प्रस्तुत प्रकाशन मे शिक्षामन्त्रालय का आर्थिक अनुदान मुख्य सहायक रहा है। तदर्थ हमारा सस्थान उसका अत्यन्त कृतज्ञ है। इस प्रनि की तैयारी मे मेरी पत्नी डॉ० पुष्पलता जैन का भी विविध सहयोग अविस्मरणीय रहेगा। डॉ० श्रीधर वर्णेकर के अनेक सुझाव तथा डॉ० गुलाब चन्द्र जैन, भारतीय ज्ञानपीठ का मुद्रण सहयोग एव श्री प्रदीप जैन की मुद्रण व्यवस्था भी सधन्यवाद स्मरणीय है।

—भागचन्द्र जैन भास्कर

न्यू एक्सटेंशन एरिया
सदर, नागपुर—४४०००१

दीपावली,
२२-१०-१९८७

# भट्टारक-सकलकीर्ति-विरचितं
# यशोधरचरित्रम्

### प्रथम सर्गः

श्रीमन्तं वृषभं वन्दे, वृषदं त्रिजगद्गुरुम् ।[1]
अनन्तमहिमोपेतं, धर्मसाम्राज्यनायकम् ॥ १ ॥

महावीरं जगन्नाथं, धर्म-तीर्थ-प्रवर्तकम् ।
कर्मशत्रुजये वीरं, स्तुवेऽनंतगुणार्णवम् ॥ २ ॥

जितारातीन् जिनान् शेषान, विश्वलोकहितोद्यतान् ।[2]
धर्मकर्तृन्नमस्यामि, भक्त्या प्रारब्ध[3]सिद्धये ॥ ३ ॥

गौतमादीन् गणाधीशान् सर्वज्ञानाब्धिपारगान् ।
चेते[4] मुनीन् कवीन् भक्त्या, साधुस्तद्गुणहेतवे ॥ ४ ॥

कृत्स्नसत्वहितां पूज्या मुनीन्द्रैर्जिनवक्त्रजाम् ।
स्तोष्ये सरस्वतीमावां यतीना ज्ञानसिद्धये ॥ ५ ॥

मगलार्थं नमस्कृत्य, देव-श्रुत-तपोधनान् ।
यशोधरमहीभर्तुर्जगत्याम[5]तिपावनर्जम् ॥ ६ ॥

चरित्र प्रोपकाराय, स्वान्योन्नतिधर्मकारणम् ।
समासेन प्रवक्ष्येऽहं चाहिंसा[6] वृषसिद्धये ॥ ७ ॥

यत्प्रोक्त मुनिभिः पूर्वं, सर्वसिद्धान्तपारगैः ।
तत्प्रोक्त कथमस्माभि, शक्य ज्ञानलवान्वितैः ॥ ८ ॥

तथापि तत्क्रमाम्भोजस्मरणार्पितपुण्यतः ।
स्तोकं सारं प्रवक्ष्यामि तच्चरित्र शुभावहम्[7] ॥ ९ ॥

---

१. ग. नृपनायक ।
२ ग. हितोदितान् ।
३ घ. प्रारब्ध ।
४. ग. वन्दे; घ. चेडे ।
५. क ख. ग. घ. अनन्या सह ।
६. ख. वाहिंसा ।
७. ख श्रावहम् ।

जंबूद्वीपे प्रसिद्धेऽस्मिन् क्षेत्रे भरतनामनि[1] ।
यौधेयो विद्यते देशो धनधान्यगुणंकभूः ॥१०॥

यस्मिश्चैत्यगृहोपेता ग्रामाः सति मनोहराः ।
अतीव निकटा धर्म्मसमृद्धजनसकुलाः ॥११॥

विहरंति सदा यत्र संघेन मुनयः समम् ।
धर्म्मोपदेशनायैव भव्याना[2] विगतस्पृहाः ॥१२॥

पुरपत्तनखेटानि भूषितानि जिनालयैः ।
यत्र दुर्गाः सुरम्या[3]हि स्युश्च धर्म्मधनान्वितैः ॥१३॥

वनानि यत्र भान्त्युच्चैर्मुनेर्वृत्तसमान्यपि ।
सफलान्य प्रतापानि नृणा तृप्तिकराण्यहो ॥१४॥

सरोवराणि स्वच्छाम्बुभृतान्यत्र बहून्यपि ।
यतेर्हृदयतुल्यानि स्वच्छ[4]तृष्णापहानि च ॥१५॥

शस्यक्षेत्राणि रम्याणि काले काले कृतान्यहो ।
यत्रावश्यककल्पानि महाफल प्र[वि]दान्यपि[5] ॥१६॥

यत्रोत्पन्ना जनाः केचित्तपसा याति निर्वृतिम् ।
केचित्सर्वार्थसिद्धिं च केचिद्ग्रैवेयक दिवम् ॥१७॥

केचित्सुपात्रदानेन चार्या[6] भोगधरां वराम् ।
केचित्कुल धनाढ्य [च व्रतैः][7] सौख्य भजन्ति च ॥१८॥

इत्यादिवर्णनोपेत देशस्य मध्यसंस्थितम् ।
पुरं राजपुरं ख्यात राजचिह्नकमन्दिरम् ॥१९॥

---

१. घ. भरतसञ्ज्ञके ।
२. क. ख ग. भविना ।
३. क संरम्या ।
४. ग स्वाक्ष (इन्द्रियाणि) ।
५. मात्रादोषः ।
६. घ चार्य ।
७. क. ख. ग. घ व्रतेन इत्यत्र मात्रादोषः ।

प्राकारगोपुरैस्तुंगैर्नित्यं [प्रति][1] विभाति यत् ।
दीर्घखातिकया सौधाग्रस्थकेत्वादिपंक्तिभिः[2] ॥२०॥
चैत्यागारमहाकूटाग्रस्थध्वजकरैरिव ।
आह्वयंतीव[3] यद्भाति पुण्यभाजा च नाकिनाम् ॥२१॥
केचित्सम्यग्व्रतोपेता: केचिज्जैनाश्च नामत. ।
केचिन्मिथ्यापथे लग्नास्तत्रेति स्युः प्रजास्त्रिधा ॥२२॥
गच्छन्त्य.[4] श्रीजिनागार हाव-भाव-विभूषिताः ।
शोभन्ते योषितो[5] यत्र देवनार्य इवापराः ॥२३॥
गीतवाद्यस्तुतिस्तोत्रैर्जयघोषैश्च नर्त्तनैः ।
विभ्राजते जिनागारा इव धर्माब्धयो जनै ॥२४॥
लोक ते स्वगृहद्वार यत्र दानाय दानिन: ।
मुहु केचिद् ददुर्नित्य दान पात्राय सौख्यदम् ॥२५॥
रत्नवृष्टि समालोक्य केचित्[सत्][6]पात्रदानजाम् ।
जैना कुर्वन्ति सद्भावं, पात्रदाने तथाऽपरे ॥२६॥
त्यागिनो भोगिनो यत्र बसन्ति गृहनायकाः ।
ज्ञानिन. सद्व्रतोपेता. रामा. शीलादिभूषिता. ॥२७॥
यत्रत्याः मनुजा. केचित् हत्वा कर्मतपोबलात् ।
मोक्ष ग्रैवेयकं याति नाक केचिच्च सुव्रता. ॥२८॥
इत्यादिवर्णनोपेते मारिदत्तः नृप पुरे ।
निर्जितारातिरत्यंतसुदर. [सत्][7]प्रतापवान् ॥२९॥
दाता भोक्ता कलायुक्तो लक्षणान्वितविग्रहः ।
बहुसंपत्परीवारो धीरः सामंत-सेवितः ॥३०॥

---

१. क. ख. ग. घ. हि इत्यत्र मात्रादोष: ।
२. हर्म्याग्रस्थितपताकापंक्तिभिरित्यर्थः ।
३. क. ख. ग.—आह्वन्तीह ।
४. क. गच्छन्ति ।
५. घ. श्राविका ।
६. क. ख. ग. घ. सुपात्र—मात्रादोष: ।
७. क. ख. ग. घ. स्यात्—मात्रादोष: ।

किन्तु धर्म्मविवेकादिहीनस्तादृग्जनान्वितः ।
स्वेच्छाचारयुतो धीमान् [1]सर्वदा सौख्यलोलुपः ॥३१॥
जटाजूटशिरोदंडः करश्चर्मास्थिभस्मभिः ।
भूषितोऽ[2]थातिरौद्रात्मा विषयासक्तधी· शठः ॥३२॥
कंथापादुकयोपेतः कृतशृंग[3]महाध्वनि ।
स्वपरिवारसयुक्तो मृषावादकृतोद्यमः ॥३३॥
कापालिको दयाहीनो भैरवानद नामभाक् ।
आडम्बरयुतस्तस्मिन् पुरे जातु[4] समागत ॥३४॥
रामावयो मया दृष्टा पांडवा· सयुगादय· ।
चिरंजीव्यहमेवाऽत्र चेति वक्ति जनान्प्रति ॥३५॥
मारिदत्तेन तद्वार्ता श्रुत्वा प्रेक्ष्य स्वमन्त्रिण· ।
आकारित स मायावी तत्पार्श्वेप्यागतो द्रुतम् ॥३६॥
राज्ञोत्थाय नमस्कार कृत्वा सन्मानपर्वकम् ।
दापित ह्यासनं तस्मै कौलिकाय शठात्मने ॥३७॥
ब्रूतेऽसौ नृपमुद्दिश्यासत्यवाचोद्यतस्तदा ।
प्राक्तना पुरुषा. सर्वे मया दृष्टा बलादय ॥३८॥
स्फुरति विश्वविद्याश्च मयि पुसा क्षमोप्यहम् ।
निग्रहानुग्रहौ कर्त्तु नासाध्य मम किंचन॥३९॥
इति तद्वचन श्रुत्वा त प्रत्याह महीपति ।
विद्यां खगामिनी देहि खे स्वेच्छागमनाय मे ॥४०॥

---

१ क. ख. ग. सदाक्षसुखलोलुपः ।

२. घ. थातिरौद्रात्मा पापी···

३. क. ख. ग. घ. शृंगकृत···मात्रादोष ।

४. ख. याति ।

[1]अथाह भैरवानंदो यद्यद्वांछसि भूपते ।
तत्सर्वं ते ददाम्याशु यदि यद्यद्वदाम्यहम् ॥४१॥
विश्वं तत्तत्करोष्येव भूत्वा निःशंक एव च ।
परेषां वचनं त्यक्त्वा सर्वकार्यविधौ क्षमः ॥४२॥
पुराद्दक्षिणदिग्भागे चंडमार्याः मठे वरान् ।
देव्या आनय पूजायै जीवयुग्माननेकशः ॥४३॥
जलस्थलनभश्चारिणो नृयुग्मेन संयुतान् ।
तैर्देवीय जनास्तेऽद्य शीघ्रं विद्या प्रसिद्ध्यति ॥४४॥
यथोन्मत्तो न जानाति रत्नानां च परीक्षणम् ।
तथा भूपोऽद्य धर्माणां मिथ्यापाकेन मढधीः ॥४५॥
तद्वाक्ये निश्चय कृत्वा स्वभृत्यान्प्रत्य ऽ भाषत ।
मिथुनानां नयध्व भो ! बहून् देव्य [2] मठेगिनाम् ॥४६॥
ततोऽमा[3] परिवारेण गत्वा भक्त्या तदालयम्[4] ।
देवी मूढजनाराध्या [5]रौद्राक्ष्यति भयकरा ॥४७॥
निर्मिता चांगिनो हेतु मारीसाऽशुभकर्मणा ।
निंद्या भूपतिना दृष्टा करकाकृतिधारिणी ॥४८॥
मूर्द्धना नत्वाशु तां राजा खड्गपाणिजनैर्वृत. ।
तन्मडपस्थ-योग्यासनेऽस्थात् कापालिकान्वितः ॥४९॥
अजामहिषपक्ष्यादिजीवराशि विलोक्य सः ।
ततस्तत्कार्यसंसिद्ध्यै प्रोवाच तलरक्षकम् ॥५०॥
प्रतित्वमानयास्या हि यजनाय नृयुग्मकम् ।
सुन्दर लक्षणैः पूर्णं शीघ्र प्रीतिकर वरम् ॥५१॥

---

१. क ख अन्वाह ।
  ग. अत्राह ।
२. घ. देवी ।
३. घ. मा सह परिवारेण ।
४. घ. मदालयम् ।
५. घ. रौद्राक्षनि ।

ततस्तेन तदर्थं च प्रेषिता. सुभटा. खलाः ।
तेऽगुरुष्टदिशास्तस्मान् नेतु तत् क्रूरविग्रहाः ॥५२॥
एतस्मिन्नेव प्रस्तावे तपसा कृशविग्रहैः ।
गुणनाप्य कृशैर्धीरैस्त्यक्तसगै. शुभाशयैः ॥५३॥
शून्यागारगुहारण्यश्मसानादिकृतालयैः ।
स्वल्पलोभातिगैर्विश्वराज्यलोभोत्सुकै.[1] बुधैः ॥५४॥
त्यक्तरागैर्महारागयुतैर्मुक्तिवधसुखे ।
क्षमावद्भि स्वकर्मारिकृतकोपैर्जितेन्द्रियैः ॥५५॥
ध्यानाध्ययनससक्तै कामहस्तिमृगाधिपै ।
तृणस्त्रीलोष्ठहेमादिसमश्स्तद्भिगना शुभै. ॥५६॥
मानापमानशर्म्मापिशर्म्मसादृश्यमानसै ।
परीषहजयोद्युक्तै कायक्लेशपरायणै ॥५७॥
पारगै द्वादशागाब्धेर्धर्मशुक्लादितत्परै ।
सर्वसत्वदयोपेतै· शश्वद्धर्मोपदेशकै ॥५८॥
कृत्स्नप्राणिहितोयुक्तै रत्नत्रयविभूषितैः ।
मलेन लिप्तसर्वांगै वपुसस्कारवर्जितै ॥५९॥
अवद्य लवतो भीतै रसख्यगुणसागरै ।
मूलोत्तरगुणाधारैर्दृष्टतत्त्वैर्मुनीश्वरै ॥६०॥
सार्धं सघाधिपो धीमान् सुदत्ताख्यो महामुनिः ।
आचार्यो विहरन् देशान् भव्यसबोधहेतवे ॥६१॥
क्रमेण तत्पुरात् बाह्यवने वृक्षसमाकुले ।
सरागजनससेव्ये रागाद्ये ह्यागतो यतिः ॥६२॥
स्त्रीजनादिसमाकीर्णं कामुकैः परिसेवितम् ।
इद्रियाह्लादक रम्य सराग वनमुत्तमम् ॥६२॥

---

१. क. घ लोभात्सुखै ।
२. ख ग समहृद्भि ।

दृष्ट्वा मत्विद[1] योग्यं रागिणां न कदाचन्।
सद्ब्रह्मचारिणां पुंसां ततोऽसौ निर्गतो द्रुतम् ॥६४॥
दृष्ट्वा सन्त श्मसान स पापभोरुभयप्रदम्।
शवाग्निदग्धभूभाग वैराग्यादिविवर्धनम् ॥६५॥
तत्र सत्प्रासुके देशे शोणितास्थ्यादिदूरगे।
संघेन महता सार्द्धमुपविष्टो गणग्रणी ॥६६॥
कृतेर्यापथसशुद्धि. सुखासीनो मुनीश्वरः।
अस्थाद्यावत्तदागत्य नत्वातत्पादपकजम् ॥६७॥
तदनुज्ञा समादाय भिक्षार्थं तत्गुर प्रति।
निर्गतोऽभयरुच्याख्योऽभयमत्या समततः ॥६८॥
भिक्षापात्र समादाय खडवस्त्रेण मडित।
प्रसन्नोऽप्यतिगभीरो रूपेण मन्मथोपम ॥६९॥
गच्छन् मार्गे सुधीर्यत्नादीर्यापथ्या[2]त्तलोचन।
निर्वेद भावयश्चित्त दृष्ट तै[3] पापिभिश्च तत् ॥७०॥
परस्पर तदाहूय देव्याः शातिविधाविदम्[4]।
योग्य युग्म वतेत्युक्त्वा गृहीत तश्च तद्भटैः ॥७१॥
श्रुत्वा तेषा वचः क्रूर भीरुप्राणिभयावहम्।
भगिन्याश्वासनायाह क्षुल्लको वचन शुभम् ॥७२॥
भगिन्यत्र न भेतव्य किं करिष्यति भूपति।
यमो वाति खलो रुष्टो यतोना यत् चेतसाम् ॥७३॥

---

१. ख मत्वात्विद।
२. घ ईर्यापथास्त ...
३. घ दृष्टांतै।
४. क. विद्यादिदम्।

